

# पुस्तकसूची / Catalogue

**W.E.F.—1.11.2011**

# SHRI DAKSHINAMURTI MATH PRAKASHAN

# श्री दक्षिणामूर्ति मठ प्रकाशन




**D-49/9 MISHRA POKHRA, VARANASI-221010**

डी. 49/9 मिश्र पोखरा, वाराणसी-221010 (उत्तर-प्रदेश)

फोन : 0542-2410654

# YOUR ATTENTION PLEASE

## कृपया ध्यान दें

**Note**

- Booksellers are normally given a rebate of 25% on cash payment.
- पुस्तक विक्रेताओं को सामान्यतः नगद भुगतान पर 25% कमीशन दिया जाता है।



आ शैलादुदयात्तथाऽस्तगिरितो भास्वद्यशोरश्मिभि-
र्व्याप्तं विश्वमनन्धकारमभवद्यस्य स्म शिष्यैरिदम् ।
आराज्ज्ञानगभस्तिभिः प्रतिहतश्चन्द्रायते भास्कर-
स्तस्मै शङ्करभानवे तनुमनोवाग्भिर्नमस्स्यात्सदा ॥

श्रीसुरेश्वराचार्याः

# अद्वैतग्रन्थरत्नमञ्जूषा

# (ADVAITA-GRANTH-RATNA-MAÑJUṢĀ)

## 14-UPADEŚA-SĀHASRĪ IN A NUTSHELL (English)

**Śrī Svāmī Maheśānada Giri**

Size - 23×36/8 Pages-20 Price : [10=00]

The introduction to the Hindi commentary of Upadeśa-Sāhasrī has been published in the form of a separate book of Śrī Svāmījī, a great master of modern times, who seems to have found himself in tune with the great Śaṅkarācārya while discussing various ideas propounded in the original text.

Beginners in the study of Vedānta will certainly find this introduction as a key to the text of Upadeśa-Sāhasrī.

## १५-उपदेशसाहस्री (संस्कृत)

**ग्रन्थकार : भगवत्पाद श्री शंकराचार्य, संस्कृत विवृति : आनन्दगिरि**

आकार : 20×30/8-पृष्ठ : 36+184 सम्पादक : एस. सुब्रह्मण्य शास्त्री मूल्य : 50.00

भाष्यग्रन्थों में तो पूज्यपाद आचार्य ने मूलग्रन्थों पर अपनी टिप्पणी की है, जब कि उन्हें अपने अनुभव के आधार पर उसका जैसे विस्तार करना था वह स्वतन्त्र रूप से रचित प्रकरण-ग्रन्थों में स्पष्ट किया है। उपदेशसाहस्री ऐसे प्रकरण-ग्रन्थों में से अतिविशिष्ट व सर्वांगपरिपूर्ण ग्रन्थ है। स्वयं आचार्य ने अपनी इस कृति को उपनिषद् की संज्ञा देकर मानों यह संकेत किया है कि अध्येता इसे श्रौत ग्रन्थों जितना ही महत्त्व दें। आनन्द गिरि कृत विवृति पहली बार प्रकाशित हुई है। आचार्य के अन्य प्रकरणों में किसी एक प्रक्रिया या

विषयका ही विवेचन किया गया है जब कि सम्पूर्ण वेदान्तशास्त्र का दृष्टिकोण व साधनापद्धति का विशद विवेचन होने के कारण उपदेशसाहस्री अपने में अद्वितीय है।

## १६-सिद्धान्तबिन्दु (संस्कृत)

### मूल दशश्लोकी के रचयिता : *भगवत्पाद श्री शंकराचार्य,*
### सिद्धान्तबिन्दुकार : *मधुसूदन सरस्वती* संस्कृत टीका : *गौड ब्रह्मानन्द*

मूल्य : 120.00

आकार : 20×30/8-पृष्ठ : 26+178 सम्पादक : एस. सुब्रह्मण्य शास्त्री

भगवत्पाद श्री शंकराचार्य का 'दशश्लोकी' नामक प्रकरण अत्यन्त लघु कलेवर का होने के कारण सांकेतिक होकर रह गया है। इस पर सिद्धान्तविन्दु की रचना कर मधुसूदन सरस्वती जी ने न केवल मूल ग्रन्थ को स्पष्ट किया है अपितु उसका आधार लेकर चिन्तामणि से प्रारम्भ हुई न्याय की शैली को अपनाते हुए नववेदान्त की नींव डाली है।

सकल शास्त्रों के मर्मज्ञ गौडब्रह्मानन्द कृत न्यायरत्नावली टीका तो मधुसूदनकृत ग्रन्थ की महत्ता को बढ़ाने वाली ही है।

## १७-शतश्लोकी (संस्कृत)

### ग्रन्थकार : भगवत्पाद श्री शंकराचार्य, संस्कृत टीकाकार : आनन्दगिरि

मूल्य : 60.00

आकार : 20×30/8-पृष्ठ : 12+60 सम्पादक : एस. सुब्रह्मण्य शास्त्री; मणि द्राविड

आधुनिक मान्यता वेद का कालविशेष से सम्बंध मानकर मंत्रभाग को ब्राह्मणभाग से प्राचीन स्वीकारती है और ब्राह्मण-आरण्यक में विशेषतः विस्तृत होने से अद्वैत की प्राचीनता पर संदेह करती है। यद्यपि मंत्र-ब्राह्मणात्मक एक ही अनादि वेद है तथापि इस मान्यता की संभवतः पूर्वाशंका मन में रखकर भगवान् भाष्यकार ने विशेषतः मंत्रों के आधार पर औपनिषद दर्शन का मधुर-रुचिर स्रग्धराओं में अत्यन्त साहित्यिक एवं गंभीर विवेचन शतश्लोकी में किया है। दैनिक जीवन में उपयोगी अनेक शिक्षाओं से भरपूर यह प्रकरण विस्तृत

संस्कृत टीका सहित प्रकाशित है। टीकाकार का नाम श्री आनन्द गिरि है। प्रथम संस्करण निकलने के बाद उपलब्ध एक पुरातन प्रति के अनुसार इस द्वितीय संस्करण में टीका का समग्र पाठ सुधारा गया है व सभी छूटे अंश यथास्थान जोड़ दिये हैं। टिप्पणी, विषयसूची, आकरसूची आदि से ग्रंथ की उपयोगिता बढ़ी हुई है।

## १८-पञ्चीकरणम् (संस्कृत)

### ग्रन्थकार : भगवत्पाद श्री शंकराचार्य, संस्कृत टीकाएँ : सुरेश्वराचार्यकृत वार्तिक, नारायणेन्द्रकृत वार्तिकाभरण; आनन्दगिरिकृत विवरण, रामतीर्थकृत तत्त्वचन्द्रिका

आकार : 20×30/8-पृष्ठ : 12+48 सम्पादक : एस. सुब्रह्मण्य शास्त्री मूल्य : 50.00

संन्यासाश्रम में साधना हेतु अपनाने योग्य ध्यानपद्धति के मार्गदर्शक इस ग्रन्थ के अध्ययन को सुरेश्वराचार्य ने तो प्रत्येक संन्यासी के लिए अनिवार्य ही बताया है। 'एतदालम्बनं श्रेष्ठमेतदालम्बनं परम्' कहकर भगवती श्रुति जिसकी प्रतीक के रूप में श्रेष्ठता का प्रतिपादन करती है उस प्रणव की ध्यानोपासना की विधि इस ग्रन्थ में विशद रूप से वर्णित है। सुरेश्वराचार्य व आनन्द गिरि दोनों ने इस पर टीका करना आवश्यक समझा, यह बात ग्रन्थ की उपादेयता में ही प्रमाण है।

## १९-प्रकरणाष्टकम् (संस्कृत)

### भगवत्पाद श्री शंकराचार्य के आठ प्रकरण-ग्रन्थों का संकलन

### संस्कृत टीकाकार : पद्मपादाचार्य, आनन्द गिरि, स्वामी विद्यारण्य, सदाशिवेन्द्रयोगी आदि

आकार : 20×30/8-पृष्ठ : 188 सम्पादक : एस. सुब्रह्मण्य शास्त्री मूल्य : 120.00

प्रकरणद्वादशी में से आचार्य के आठ लघु-प्रकरण इस ग्रंथ में संकलित हैं। प्रत्येक ग्रंथ के साथ कम से कम एक टीका दी गयी है। अपरोक्षानुभूति, आत्मबोध, त्रिपुरी, मनीषापञ्चक, आत्मज्ञानोपदेशविधि, उपदेशपञ्चरत्न, स्वरूपनिरूपण और वाक्यवृत्ति; इन प्रकरणों के बारे में

इतना ही कहना पर्याप्त है कि इनके अध्ययन के अभाव में भगवत्पाद आचार्य का प्रस्थानत्रयी पर किया भाष्य समझ पाना कठिन है। वेदान्त के प्रारम्भिक स्तर के जिज्ञासुओं को विषय-प्रवेश के लिये इन प्रकरणों की सहायता सर्वविदित है।

## २०-प्रकरणद्वादशी (संस्कृत)

### भगवत्पाद श्री शंकराचार्य के बारह प्रकरण-ग्रन्थों का संकलन

### संस्कृत टीकाकार : पद्मपादाचार्य, विद्यारण्य, आनन्दगिरि, गौडब्रह्मानन्द, सदाशिवेन्द्र आदि

आकार : 20×30/8-पृष्ठ : 700 सम्पादक : एस. सुब्रह्मण्य शास्त्री मूल्य : 250.00

उपदेशसाहस्री, सिद्धान्तबिन्दु, शतश्लोकी, पञ्चीकरण, अपरोक्षानुभूति, आत्मबोध, त्रिपुरी, मनीषापञ्चक, आत्मज्ञानोपदेशविधि, उपदेशपञ्चक, स्वरूपनिरूपण और वाक्यवृत्ति इन बारह प्रकरणों का यह सटीक संकलन वेदान्त के जिज्ञासुओं के लिये विषयवस्तु के स्पष्टीकरण की आवश्यक सामग्री प्रस्तुत करता है। पद्मपाद, विद्यारण्य, आनन्दगिरि आदि विद्वानों की टीकाएँ प्रकरणों को मात्र स्पष्ट ही नहीं करतीं, उनकी उपादेयता के नये आयाम भी जोड़ती हैं। भगवत्पाद आचार्य ने परम्परा से प्राप्त ग्रन्थों पर व्याख्या करते हुए जिन सिद्धान्तों का आविष्कार किया उन्हें ही क्रमबद्ध रूप में इस प्रकार के स्वतंत्र ग्रंथों में स्पष्ट किया है।

## २१-उपनिषद्भाष्यम्-प्रथम

### ईशादि अष्टोपनिषदों का भगवत्पाद शंकराचार्यकृत भाष्य

### संस्कृत टीकाकार : सुरेश्वराचार्य, आनन्दगिरि, गोपालयतीन्द्र, अच्युतकृष्णानन्द आदि

आकार : 23×36/8-पृष्ठ : 34+746 सम्पादक : एस. सुब्रह्मण्य शास्त्री मूल्य : 500.00

वैदिक वाङ्मय का ज्ञानकाण्डात्मक अंश उपनिषदों के रूप में प्रसिद्ध है। अद्वैतनिष्ठा को वेदों के तात्पर्य के रूप में ग्रहण करते हुए भगवत्पाद आचार्य ने दश उपनिषदों पर विस्तृत भाष्य लिखकर वैचारिक ऊहापोह की जो प्रक्रिया प्रारम्भ कर दी, उससे अवैदिक मतों का युक्तिबद्ध खण्डन कर दिया। ईशादि अष्टोपनिषदों का भाष्य एवं उपलब्ध सभी टीकाओं का संकलन इस खण्ड में प्रस्तुत किया गया है। तैत्तिरीयवार्तिक

भी आनंदगिरि टीका समेत इस संकलन में शोभित है। माण्डूक्यकारिका-भाष्य पर अनुभूतिस्वरूपाचार्यकृत टीका सर्वप्रथम प्रकाशित हुई है। द्वितीय संस्करण में इस टीका का अन्य मातृकाओं के अनुसार पाठ-शोधन पण्डित मणि द्राविड ने किया है।

## २२-बृहदारण्यकोपनिषत्सम्बन्धभाष्यवार्तिकम् (संस्कृत)

### बृहदारण्यकोपनिषद् के सम्बन्धभाष्य का सुरेश्वरकृत वार्तिक; 'शास्त्रप्रकाशिका' संस्कृत व्याख्या : आनन्दगिरि

आकार : 23×36/8-पृष्ठ : 224 सम्पादक : एस. सुब्रह्मण्य शास्त्री (पुनर्मुद्रणाधीन)

भगवत्पाद शंकराचार्य द्वारा बृहदारण्यकोपनिषद्भाष्य के प्रारम्भ में भूमिका के रूप में लिया गया अंश सम्बन्ध भाष्य कहलाता है। मीमांसकों के मत का स्पष्ट खण्डन करने के लिए आचार्य ने इस अंश का उपयोग किया। सुरेश्वराचार्यकृत वार्तिक न केवल भाष्य के अर्थ को स्पष्ट करता है अपितु आवश्यकता के अनुसार विषय के प्रतिपादन का विस्तार करता है, भाष्य के गम्भीर व गूढ अंशों की युक्तियों के द्वारा नई संगति भी लगाता है। पूर्वमीमांसा व उत्तरमीमांसा—दोनों विचार-धाराओं के प्रकाण्ड विद्वान् सुरेश्वराचार्य के अतिरिक्त भला और कौन ऐसा वार्तिक लिखने में सक्षम होता? वार्तिक में प्राभाकरमीमांसा का मार्मिक खण्डन है जिसके लिये पूर्वपक्ष समझना अनिवार्य है। आनन्द गिरि स्वामी ने टीका में प्रभाकर के सिद्धान्तों का इतना विशद व स्पष्ट वर्णन किया है कि बृहती आदि से भी ज्यादा हृदयग्राही निरूपण बन गया है।

## २३-बृहदारण्यकोपनिषद्भाष्यवार्तिकम्-प्रथम (संस्कृत)

### वार्तिककार : श्री सुरेश्वराचार्य; संस्कृत टीका : आनन्द गिरि

आकार : 23×36/8-पृष्ठ : 800 सम्पादक : एस. सुब्रह्मण्य शास्त्री मूल्य : 200.00

'वार्तिकान्ता ब्रह्मविद्या' कह कर जिस ग्रन्थ की महत्ता आनन्द गिरि जैसे विद्वान् ने वर्णित की है उस ग्रन्थ के दो अध्याय इस खण्ड में टीकासहित दिये गये हैं। भगवत्पाद आचार्य द्वारा भाष्य में मीमांसकों का जो मुखमर्दन किया गया है, उसका सटीक विवेचन सुरेश्वर से बेहतर और कौन करता? स्वयं आचार्य की आज्ञा के अनुसार वार्तिक लिखकर सुरेश्वराचार्य ने भी इस एक ग्रन्थ के ही माध्यम

से अपनी विद्वत्ता की छाप छोड़ दी। वार्त्तिक पर आनन्द गिरि की टीका भी साथ में ही दी गयी है जिसे प्रभाकर-मत समझने के लिये भी उतना ही आवश्यक समझा जाता है जितना वेदान्तसिद्धान्त और विशेषकर वार्तिकार्थ बुद्धिगत करने के लिये।

## २४-उपनिषद्भाष्यम्-२ (छान्दोग्य) (संस्कृत)

### भगवत्पाद शंकराचार्यकृत छान्दोग्यभाष्य

### संस्कृत टीकाकार : आनन्द गिरि, नरेन्द्रपुरी एवं अभिनवनारायणेन्द्र

आकार : 23×36/8-पृष्ठ : 540 सम्पादक : एस. सुब्रह्मण्य शास्त्री (द्वितीय संस्करण : श्री मणि द्राविड) मूल्य : 350.00

भगवत्पाद शंकराचार्य द्वारा छान्दोग्य-उपनिषद् पर किये गये भाष्य के साथ तीन प्रमुख टीकाएँ इस खण्ड में संकलित हैं। सम्पादक ने विस्तृत टिप्पणियों में मतान्तरीय व्याख्याओं की विद्वत्तापूर्ण आलोचना उपस्थित की है जिसमें तुलनात्मक अध्ययन के लिए यह संस्करण अनिवार्य हो गया है। द्वितीय संस्करण में उपनिषच्छब्दकोश एवं उद्धरणसूची जोड़कर ग्रन्थ को सर्वांगपूर्ण बनाया गया है।

## 25-VEDĀNTA THROUGH ŚAṄKARA'S PRAKARAṆAS (English)

### Svāmī Maheśānada Giri

Size : 22x30/8 Pages : 64 Price : [30=00]

This book, which is in fact a preface to 'Prakaraṇadvādaśī' is penned by no less an authority on Vedanta than Svāmī Maheśānanda Giriji, Mahāmaṇḍaleśvara and pontiff of the Dakṣiṇā Murti Matha, Varanasi. Svāmīji is not only an adept in Vedānta and other Indian Schools, But also has a keen knowledge of the various Western ones. Fortunately, the lack of linguistic communication between the present, which is now centered in the Euro-American culture, and the past, which is one of the prime reasons for the untimeliness of present Indian thought, is conspicuous by its absence in the writings of Svāmīji.

## 26-AN INTRODUCTION TO CHĀNDOGYA BHĀṢYA (English)

### Svāmī Maheśānanda Giri

Size : 22x30/8 Pages : 82 Price : [40=00]

Though there are many works going by the name of Upaniṣads, only ten ot them have had the gracious privilege of being commented upon by the great Śaṅkarācārya. The Chāndogya-upaniṣad is such a one. The Institute has already published the Chānrdogya Bhāṣya, Ānanda Giri' s gloss and two other commentaries. Mahāmandaleśvara Śrī Svāmī Maheśānanda Giri jī had been kind enough to bedeck the volume with a masterly introduction. As we found the introduction an informative and critical assessment of the Bhāṣya and Ṭīkās, it has been published as a separate booklet.

Svāmī jī has logically refuted modern accusations on Vedānta and given innumerable directives to a re-searcher in the introductory essay.

## २७-बृहदारण्यकोपनिषद्-विद्यारण्यदीपिका (संस्कृत)

### 'दीपिका' संस्कृत टीका : श्री विद्यारण्य

आकार : 23×36/8-पृष्ठ : 176 सम्पादक : एस. सुब्रह्मण्य शास्त्री मूल्य : 60.00

थोड़े से अन्तर के साथ बृहदारण्यकोपनिषद् की दो आवृत्तियाँ क्रमशः यजुर्वेद की माध्यन्दिन शाखा और काण्व शाखा में मिलती हैं। भगवत्पाद श्री शंकराचार्य द्वारा काण्वशाखीय उपनिषद् पर भाष्य किये जाने से परवर्ती विद्वानों ने भी उस पर व्याख्यायें कीं। माध्यन्दिनशाखीय उपनिषद् पर विस्तृत टीका के अभाव की पूर्ति श्री विद्यारण्य स्वामी की दीपिका द्वारा हुई है।

## २८-उपनिषद्भाष्यम-३ (बृहदारण्यक) (संस्कृत)

### भाष्यकार : भगवत्पाद श्री शंकराचार्य; संस्कृत टीका : आनन्द गिरि एवं विद्यारण्य

आकार : 23×36/8-पृष्ठ : 89+608 सम्पादक : एस. सुब्रह्मण्य शास्त्री मूल्य : 500.00

शुक्ल यजुर्वेद के शतपथ ब्राह्मण के अन्त में आने वाली यह उपनिषद् सबसे बड़ी उपनिषद् है। आचार्य का भाष्य काण्वशाखीय पाठ के आधार पर है तो विद्यारण्यकृत दीपिका माध्यंदिनशाखीय पाठानुसारिणी है। आनन्दगिरि ने भाष्य पर टीका लिखते समय सुरेश्वरकृत वार्तिक के दृष्टिकोण को महत्त्व दिया है।

विस्तृत कण्डिका-सूची और शब्दवाक्यकोष का परिशिष्टमें अन्तर्भाव किया गया है। आचार्य महामण्डलेश्वर श्री स्वामी महेशानन्द गिरि जी द्वारा विस्तृत अंग्रेजी भूमिका विषयवस्तु को स्पष्ट करने में सहायक होगी।

## 29-AN INTRODUCTION TO BṚHADĀRAṆYAKA BHĀṢYA (English)

### Svāmī Maheśānanda Giri

Size : 22x30/8 Pages : 89 Price : [50=00]

Amongst all Upaniṣads, Bṛhadāraṇyaka is the most voluminous and has the greatest depth. It belongs to Yajurveda, forming the last part of its Śatapatha Brāhmaṇa. The Bhāṣya by Śrī Śaṅkarācārya, along with the gloss by Ānanda Giri, has already been published by the Institute. A critical introduction to the Bhāṣya and Tīkā was written by Śrī Svāmījī and was added to the previous publication. As the introduction itself proved to be a critical essay on the bhāṣya it has been brought out in the form of a separate booklet. The readers and researchers of bhāṣya shall be necessarily benefitted by the light thrown by the unparalleled authority of Vedāntic school today.

## ३०-बृहदारण्यकोपनिषद्भाष्यवार्तिकम्-२ (संस्कृत)

### वार्तिककार : श्री सुरेश्वराचार्य, संस्कृत टीका : आनन्दगिरि

आकार : 23×36/8-पृष्ठ : 35+739-1383+186 सम्पादक : एस. सुब्रह्मण्य शास्त्री मूल्य : 300.00

प्रथम खण्ड में वार्तिक के प्रथम दो अध्याय प्रकाशित किये जा चुके हैं। अब इस खण्ड में तीसरे से छठे अध्याय तक टीका सहित वार्तिक प्रकाशित किया गया है। परिशिष्ट में उद्धरणों की विस्तृत आकर-सूची दी गयी है साथ ही जोड़ी गयी वार्तिक की 186 पृष्ठों की श्लोकार्धसूची इस प्रकाशन की विशेषता मानी जा सकती है। आशा है कि यह विस्तृत सूची अध्येताओं के लिये महत्त्वपूर्ण एवं उपकारक सिद्ध होगी।

## ३१-उपदेशसाहस्री (संस्कृत एवं हिन्दी टीका)

### ग्रन्थकार : भगवत्पाद श्री शंकराचार्य; हिन्दी टीकाकार : गजाननशास्त्री जी मुसलगाँवकर

आकार : 20×30/8 पृष्ठ : 25+336 मूल्य : 250.00

भगवत्पाद श्री शंकराचार्य का यह महत्त्वपूर्ण प्रकरण-ग्रन्थ श्री आनन्दगिरि कृत संस्कृत टीका सहित पहले ही प्रकाशित हो चुका है।

आज के भौतिकतावादी युग में लोग शास्त्रों से तो दूर होते ही जा रहे हैं, यहाँ तक कि संस्कृत भाषा से परिचित नहीं रहे हैं। तथापि अपने उद्धार की इच्छा इन्हें भी रहती है और उनको भी शास्त्रसम्मत विद्या से वंचित नहीं रखना है। इस दृष्टिसे श्रीगजाननशास्त्री मुसलगाँवकर द्वारा श्री आनन्दगिरि एवं रामतीर्थ की टीकाओं के आधार पर की गयी उपदेशसाहस्री की हिन्दी व्याख्या निश्चित ही उपादेय होगी। उपदेशसाहस्री, सिद्धान्तबिन्दु एवं पञ्चीकरण ये तीन ग्रन्थ, श्रवण, मनन एवं निदिध्यासन के ग्रन्थ हैं। उपदेशसाहस्री के पठन से ज्ञानोपयोगी सारी साधना का ज्ञान अवश्य हो जाता है।

श्लोकसूची ने इस प्रकाशन की उपादेयता में वृद्धि की है।

# ३२-वेदान्तसन्दर्भ (संस्कृत)

## भगवत्पाद श्री शंकराचार्य एवं अन्य महापुरुषों द्वारा प्रणीत वेदान्त प्रकरणों एवं स्फुट ग्रन्थों का संकलन

आकार : 20×30/16 पृष्ठ : 607 मूल्य : 55.00

भगवत्पाद श्री शंकराचार्य ने प्रस्थानत्रयी के भाष्य के अतिरिक्त ऐसे बहुत से ग्रन्थों का प्रणयन किया जिन्हें औपनिषद अवान्तर वाक्यों की कोटि में रखा जा सकता है। अनेक परवर्ती महापुरुषों ने भी आत्मा का स्वरूप, ब्रह्म का स्वरूप, जगत् की भ्रमरूपता आदि का स्वतंत्र विवेचन किया है। वेदान्तप्रतिपादक विभिन्न प्रक्रियाओं की कुञ्जी भी इन स्फुट प्रकरण ग्रन्थों में मिल जाती हैं। परवर्ती महापुरुषों के बहुत से ग्रन्थ क्षेत्रविशेष में प्रचलित हैं तो अनेक लुप्तप्राय हैं।

प्रस्तुत संकलन में भगवत्पूज्यपाद श्रीशंकराचार्य के अधिकांश प्रकरण-ग्रन्थों के साथ अन्य ज्ञात-अज्ञात महापुरुषों के ग्रन्थ एकत्रित किये गये हैं। संकलित 67 प्रकरणों में स्वाध्याय की दृष्टि से उपयुक्त कुछ श्रौत एवं पौराणिक ग्रन्थ देकर पुस्तक की उपादेयता को बढ़ाने का प्रयास किया गया है।

## ३३-पञ्चपादिका (संस्कृत)

### पद्मपादाचार्यकृत 'पञ्चपादिका', प्रकाशात्माचार्यकृत 'विवरण', अखण्डानन्दमुनिकृत 'तत्त्वदीपन' तथा विष्णुभट्टोपाध्यायकृत 'ऋजुविवरण'

आकार : 23×36/8-पृष्ठ : 57+688 सम्पादक : एस. सुब्रह्मण्य शास्त्री मूल्य : 600.00

इस ग्रन्थरत्न में भगवान् शंकराचार्यकृत शारीरकमीमांसाभाष्य के प्रथम चार सूत्रों की 'पञ्चपादिका' नामक अतिविशद व्याख्या प्रस्तुत है। भगवान् भाष्यकार के साक्षात् शिष्य होने के कारण ग्रन्थकार आचार्य पद्मपाद भाष्य का आशय समझने वाले सवसे प्रामाणिक सक्षम अनुभवी महात्मा रहे हैं। पञ्चपादिका की प्रकाशात्मश्रीचरणकृत 'विवरण' नामक टीका भी यहाँ संयोजित है, जिसमें साधन-साध्यविषयक ऐसे अनेक रहस्य विस्पष्ट किये गये हैं जो वेदान्तसाहित्य में दुर्लभ हैं। पूर्ण ब्रह्मसूत्र का व्याख्यान न होने पर भी पञ्चपादिका और विवरण में समस्त शाङ्करसिद्धान्त विशेष रूप से उपस्थित किया गया है। विवरण की अखण्डानन्दमुनिकृत 'तत्त्वदीपन' और विष्णुभट्टोपाध्यायकृत 'ऋजुविवरण' इन दो टीकाओं से ग्रन्थ का आशय तो बुद्धिगत होता ही है, वहुतेरे ऐसे तत्त्व भी प्रकाश में आते हैं जिनसे ग्रन्थान्तरों को समझना सम्भव हो जाता है। विस्तृत विषयसूची और उद्धरणसूची से अन्वेषकों का उपकार किया गया है। आंग्ल भूमिका में पञ्चपादिका प्रस्थान का परिचय और भामती प्रस्थान से वैशिष्ट्य समझाया गया है। अतः तत्त्वजिज्ञासुओं तथा अनुसन्धाताओं के लिए यह पुस्तक एक अनिवार्य संग्रह है।

# श्रीदक्षिणामूर्तिसंस्कृतग्रन्थमाला
# (SHRĪ DAKṢIṆĀMŪRTI-SAṀSKṚTA-GRANTHMĀLĀ)

## १–स्तुतिकदम्ब (संस्कृत)

### सं. निरञ्जनपीठाधीश्वर श्री स्वामी महेशानन्दगिरि जी

आकार : 23×36/16 पृष्ठ : 194+4 मूल्य : 50.00

प्रस्तुत 'स्तुतिकदम्ब' नित्य पाठ का ग्रन्थ है। वैदिक धर्म केवल बुद्धिविलास नहीं, दैनंदिन जीवन का पाथेय और मार्गदर्शक है। वैदिक धर्म में परमेश्वर के निष्क्रिय-निर्गुण और सक्रिय-सगुण दोनों रूपों का प्राधान्य है। इसी समन्वय को इस संग्रहमें प्रस्तुत किया गया है। यह स्तोत्रसंग्रह संस्कृत भाषा में ही है,तथापि सभी स्तोत्रों की भाषा अति प्राञ्जल एवं प्रासादिक होने से पाठ के साथ ही अर्थ का मनन सहज ही होता रहता है। इसके पाठ से सभी में एक नवीन दृष्टि उत्पन्न होने के साथ मानसिक तेज भी जाग्रत् होगा, जो अब हमें भारतीय राष्ट्र के नव-निर्माणार्थ अत्यधिक अपेक्षित है। शांकरग्रंथावलि में प्रकाशित स्तोत्र एवं लघुप्रकरणों में से चुने एवं अन्य विशिष्ट स्तोत्र, शिवसहस्त्रनाम,, ललितासहस्त्रनाम आदि को इसमें संकलित किया है। श्लोकानुक्रमणिका से ग्रंथ का उपयोग बढ़ गया है।

## २–मानसोल्लास–माधुरी (संस्कृत एवं हिन्दी)

### निरञ्जनपीठाधीश्वर श्री स्वामी महेशानन्द गिरि जी

आकार : 20×30/16 पृष्ठ : 58+419 मूल्य : 50.00

भगवत्पाद आचार्य के भाष्यग्रन्थ वेदान्त के उत्तम अधिकारियों के लिए सर्वथा उपयुक्त हैं। सर्वज्ञ आचार्य ने मध्यम सामान्य जिज्ञासुओं के लिए वेदान्त के रमणीय प्रकरणों व स्तोत्र ग्रन्थों का ग्रथन किया। प्रस्तुत दशश्लोकात्मक श्रीदक्षिणामूर्तिस्तोत्र उसी शृखंला की एक कड़ी

है। भगवत्पाद श्री शंकराचार्य के प्रधान शिष्य श्रीसुरेश्वराचार्य ने इस पर 'मानसोल्लास' नामक वार्त्तिक की रचना की। संस्कृत भाषा की ओर पराङ्मुखता देखकर पूज्यपाद श्री स्वामी जी महाराज ने इस पर 'माधुरी' नामक हिन्दी व्याख्या की रचना की। श्रीदक्षिणामूर्तिस्तोत्र, मानसोल्लास वार्तिक, स्तोत्र व वार्त्तिक का पदच्छेद, अन्वय, अन्वयार्थ और विस्तृत प्रतिपद व्याख्या से विभूषित यह मानसोल्लासमाधुरी अत्यन्त सुन्दर औरं उपादेय बन गयी है। मूल दशश्लोकी पर 'तत्त्वसुधा' संस्कृत व्याख्या परिशिष्ट में दी है। श्लोकों का अकाराद्यनुक्रम अनुसंधान में उपयोगी होगा।

## ३-दहरविद्याप्रकाशिका (संस्कृत)

### लेखक : परमशिवेन्द्र सरस्वती

### सम्पादक : निरञ्जनपीठाधीश्वर श्री स्वामी महेशानन्द गिरि जी

आकार : 20×30/16 पृष्ठ : 26+84 मूल्य : 35.00

लगभग साढ़े तीन सौ वर्ष पुराना यह लघुकाय ग्रन्थरत्न श्रुति, स्मृति, इतिहास, पुराण में विहित दहरोपासना की विशद प्रामाणिक मीमांसा ही नहीं साथ में अनुष्ठानरीति का संक्षेप व विस्तार में प्रकाश करने वाला आलोक भी है। ब्रह्मसूत्र, छांदोग्य, तैत्तिरीय, कैवल्य आदि में बिखरे विषयों को एक सन्दर्भ में व्यवस्थित कर पुराणादि वचनों से उपबृंहित करना ग्रंथकारकी अनुपम विशेषता है। सम्पादक की विस्तृत हिंदी भूमिका से उपासकों को पूर्ण मार्गदर्शन उपलब्ध हो जायेगा।

## ४-मनीषापंचक (संस्कृत एवं हिन्दी)

## निरंजनपीठाधीश्वर आचार्य श्री स्वामी महेशानन्द गिरि

आकार : 20×30/16 पृष्ठ : 28 मूल्य : 5.00

अद्वैतात्मा के साक्षात्कार के बल पर व्यक्त किया निज निश्चय ही यह भगवत्पादीय पंचक है। यद्यपि यह एक मौके पर तत्काल प्रकट किये उद्गार हैं तथापि आचार्य की सहज व्यवस्थित विचारशैली के कारण साधकों के सदा स्मरणीय विषय इसमें संकलित हैं। अनुवादक ने अत्यन्त गंभीर दार्शनिक साधनामय विवेचन संश्लिष्ट भाषा में अभिव्यक्त किया है जिससे कलेवर स्वल्प होने पर भी तलस्पर्शी विचारों से परिपूर्ण है।

## ५-रुद्र (संस्कृत एवं हिन्दी)

## निरंजनपीठाधीश्वर आचार्य श्री स्वामी महेशानन्द गिरि

आकार : 20×30/16 पृष्ठ : 10+638 मूल्य : 100.00

वेदादि सकलशास्त्रों में एकमात्र सर्वप्रपञ्चोपशम परमात्मा का, जो शिव, रुद्र, महेश्वर आदि नामों से व्यवहृत है, स्तवन किया गया है। सारे भूमण्डल में शिवलिङ्ग-पूजा के प्राचीनतम अवशेष उपलब्ध होते हैं। वास्तव में वैदिक यज्ञ में वेदि ही योनि है तथा अग्नि ही ऊर्ध्वलिङ्ग है। ज्ञान में मन ही त्रिशक्तिरूप होने से योनि है तथा ब्रह्माभास ही व्यापक होने से लिङ्ग है। भक्ति में जीव योनि और शिव लिङ्ग हैं। इसी प्रकार पृथ्वी ही योनि और सूर्य लिङ्ग है। न जाने क्यों, अनेक भारतीय भाषाओं में, विशेषतया हिन्दी में, ये दोनों शव्द केवल दैहिक अर्थविशेषों के लिए रूढ हो गये हैं। इस रूढि से हमारे शास्त्रों एवं पूज्य पदार्थों के घृणित अर्थ कुछ नास्तिकों एव विदेशियों ने प्रसारित किये। इन निरर्थक बातों के निराकरण तथा श्रीरुद्राध्याय के याथातथ्य के प्रकाशन के लिए विस्तृत व्याख्या मुमुक्षु जनों को अपरिमित आनन्द देगी। सम्पूर्ण नमकाध्याय का मंत्रार्थ एवं उसके प्रथम सात मंत्रों पर व्याख्यान—इतना ही विषय इस ग्रन्थ में संकलित हो सका है।

## ६-साधन संग्राम, भाग-१ (हिन्दी)
### निरंजनपीठाधीश्वर आचार्य श्री स्वामी महेशानन्द गिरि जी

आकार : 20×30/16 पृष्ठ : 8+480 मूल्य : 100=00

माण्डूक्योपनिषत् के सात मंत्रों का सतत सरित्प्रवाहतुल्य व्यासप्रधान प्रांजल भाषा में आगम-निगम शास्त्रों के गहन चिन्तन से किया गया यह प्रवचन पाठकों को आत्मीय शान्ति अवश्य प्रदान करेगा तथा नवीन दृष्टि से प्राचीन सिद्धान्तों पर विचार करने का मार्ग प्रशस्त करेगा। आधुनिक मनोविज्ञान, समाजशास्त्र आदि की समालोचना-पूर्वक अद्वैतानुसारी दिशानिर्देश इस व्याख्यान का वैशिष्ट्य है। बौद्धिक मानस और कायिक सभी स्तरों पर वेदान्तसाधना का संग्राम लड़कर अज्ञानशत्रु के उन्मूलन के लिये यह साधक को प्रेरित व उत्साहित करने वाला अमूल्य ग्रंथ है।

## ७-मुण्डक-प्रश्न-उपनिषद् (संस्कृत एवं हिन्दी)
### आनन्दगिरिटीकाघटित-शाङ्करभाष्यानुवाद
### अनुवादक : श्री स्वामी स्वयंप्रकाश गिरि

आकार : 23×36/16 पृष्ठ : 512 मूल्य : 150.00

प्रस्थानत्रयीभाष्य का चौथाई अर्थ ही बिना आनन्दगिरि टीका के स्पष्ट होता है। हिन्दी में शायद प्रथम बार आचार्य आनन्दगिरि की टीकायुक्त शांकरभाष्य का कोई अंश प्रकाशित हुआ है। इस संस्करण में मुण्डक व प्रश्न उपनिषदों के सम्पूर्ण शांकरभाष्य का अनुवाद, आनन्दगिरिटीका का अनुवाद, विस्तृत व्याख्यात्मक व विवेचनात्मक टिप्पणी तथा दोनों उपनिषदों की व्याख्यारूप विद्यारण्यकृत 'अनुभूतिप्रकाश' के सम्बद्ध अध्यायों का अनुवाद है।

## ८-शिवानन्दलहरी (संस्कृत एवं हिन्दी)

### आचार्य श्रीशंकरभगवत्पाद

### व्याख्याता-श्री स्वामी स्वयंप्रकाश गिरि

### प्राचीन संस्कृत तथा हिन्दी व्याख्या

आकार : 23×36/16 पृष्ठ : 18+125+54 मूल्य : 50.00

स्मार्त सिद्धान्त के अनुसार वर्णित व अनुष्ठित भक्ति का सूत्रात्मक प्रकाशन आचार्य शंकर के इस स्तोत्र में सुलभ है। वैष्णव मार्ग से स्वतंत्र औपनिषद राजपथ की पद्धतियों में भक्ति सर्वप्रधान है। पुराणों के वर्णनों को हठात् वैखानसादि आगमों के प्रकाश में देखने का रिवाज सा चल पड़ा है, जिससे 'भक्ति' शब्द प्रायः वैष्णवमतानुसारी बिम्ब ही उपस्थित करने लगा है। आचार्यकृत इस विस्तृत स्तोत्र पर शास्त्रीय प्रक्रिया से विशद विवेचन कर हिन्दी भाषा में स्मार्त भक्ति का प्रामाणिक वर्णन करने का प्रयास है। श्लोकों का संगतिप्रदर्शन पूर्वक दण्डान्वय, अनुवाद तथा व्याख्यान प्रांजल भाषा में उपलब्ध है। अज्ञातकर्तृक एक संक्षिप्त अक्षरार्थ प्रकाशित करने वाली संस्कृत टीका परिशिष्ट में एकत्र है। टिप्पणी में छंद अलंकारों का उद्धार किया है।

## ९-श्वेताश्वतरोपनिषद् (संस्कृत एवं हिन्दी)

### निरंजनपीठाधीश्वर श्री स्वामी महेशानन्द गिरि जी

आकार : 20×30/16 पृष्ठ : 20+512 मूल्य : 50.00

श्वेताश्वतर शाखा के मन्त्र, ब्राह्मण व आरण्यक भाग अभी तक उपलब्ध नहीं हो सके हैं, केवल यह उपनिषद् मात्र उपलब्ध है। केवलाद्वैत शिवतत्त्व का प्रतिपादन करते समय यह उपनिषद् सांख्यों के प्रकृतिवाद, योगियों के 26-तत्त्ववाद, पुरुष, ज्ञ, प्रकृति, प्रधान

व्यक्त, अव्यक्त, गुण, लिङ्ग, भाव आदि पारिभाषिक शब्दों की उद्गमस्थली भी है। जगत्कारण, ब्रह्मज्ञान के साधन, ध्यान के अङ्ग, कुण्डलिनीयोग, आसन, प्राणायाम, प्रणव एवं दक्षिणामूर्ति की उपासना, शिवतत्त्वस्वरूप इत्यादि विषयों का वैविध्य ग्रन्थ के सूचीपत्र से जाना जा सकता है।

इस उपनिषद् की अन्वयार्थसहित विशद टीका की कमी पूरी कर पूज्यपाद श्री स्वामी जी महाराज ने मोक्षमार्ग के पथिकों का अहैतुक उपकार किया है। 'अजामेकां......' इत्यादि विवादास्पद मंत्रों का ऊहापोहपूर्वक परिशीलन विद्वानों के लिए भी विचारप्रवर्त्तक सिद्ध होगा।

## १०-साधन संग्राम भाग-२ (हिन्दी)

### निरंजनपीठाधीश्वर श्री स्वामी महेशानन्द गिरि जी

आकार : 20×30/16 पृष्ठ : 8+93 मूल्य : 40=00

श्वेताश्वतरोपनिषत् प्रथमाध्याय के बारहवें मंत्र की—'एतज्ज्ञेयं नित्यमेवात्मसंस्थं.......' इत्यादि की गुणोपसंहारन्याय से कथा-आख्यायिकाओं द्वारा अलंकृत प्रवचन रूप यह व्याख्या गूढ उलझे विषयों का अत्यंत सरलीकृत प्रभावपूर्ण प्रकाशन है। सुरुचिपूर्ण मनोहर अधुनातन पुरातन दृष्टान्तों के माध्यम से समझाया गया होने के कारण वेदांतविषय इस पुस्तक द्वारा आबालवृद्ध सभी के लिये सुगम्य हो गया है।

## ११-तत्त्वानुसन्धानम्-अद्वैतचिन्ताकौस्तुभः (संस्कृत एवं हिन्दी)

### ग्रन्थकार : श्रीमहादेवानन्दसरस्वती

### अनुवादक : श्री पं. गजानन शास्त्री मुसलगाँवकर

आकार : 23×36/8 पृष्ठ : 32+424 मूल्य : 300.00

अठारहवीं सदी का यह प्रकरण अद्वैतदर्शन के सर्वांगीण परिचय तथा साधनापद्धति की समग्र शिक्षा पाने का अतुल्य स्रोत है। वेदान्तदर्शन में प्रचलित सभी प्रक्रियाओं का, प्रमाणों का, ख्यातियों का, उपक्रमादि लिंगों का, प्रामाण्यका, वासनाक्षय-मनोनाश का, समाधिका एवं ऐसे ही अनेक तत्त्वों का आधिकारिक विवरण ग्रंथकार ने मूल व स्वोपज्ञ व्याख्या में प्रस्तुत किया है। विद्वान् अनुवादक ने विषय को स्पष्ट करते हुए सटीक ग्रंथ का भाषान्तरण किया है। श्रीस्वामी महेशानन्द गिरि जी महाराज ने भूमिका में इतिहासक्रम से वेदान्तसाहित्य के विकास का अपूर्व प्रदर्शन किया है जो अनुसन्धान क्षेत्र के विद्वानों के लिये अत्यंत उपयोगी है।

## १२-स्तुति-कदम्ब (संस्कृत एवं हिन्दी)

### सम्पादक : निरंजनपीठाधीश्वर आचार्य श्री स्वामी महेशानन्द गिरि

### अनुवादक : श्री थानेशचन्द्र उप्रैती (सांख्ययोग-साहित्याचार्य)

आकार : 23×36/16 पृष्ठ : 477+12 मूल्य : 150=00

ग्रंथमाला के प्रथम पुष्परूप से प्रकाशित स्तुतिकदम्ब के 63 ग्रंथों का अन्वय सहित अर्थ इसमें प्रकाशित है जिससे स्तोत्रों का अर्थज्ञान पूर्वक पाठ कर भक्तजन कृतार्थ हों। शिवपादादिकेशान्त, केशादिपादान्त आदि दुरूह स्तोत्रों का अनुवादक ने सरल भाषा में अर्थ व्यक्त कर दिया है। जीवन्मुक्तानन्दलहरी, प्रौढानुभूति, सदाचारानुसंधान आदि रहस्यमय प्रकरण वेदान्तरसिकों के लिए अनुवाद सहित उपलब्ध हैं।

## १३-गौडपादसार, भाग-१ (संस्कृत एवं हिन्दी)

### व्याख्याता : निरंजनपीठाधीश्वर आचार्य श्री स्वामी महेशानन्द गिरि

आकार : 20×26/8 पृष्ठ : 8+535 मूल्य : 250.00

मुमुक्षुओं की विमुक्ति के लिये एक माण्डूक्य को पर्याप्त बताया जाता है जिसका वास्तविक महत्त्व उसकी व्याख्याभूत कारिकाओं द्वारा श्रीमद् गौडपादाचार्य ने अभिव्यक्त किया। अजातवाद का औपनिषद रहस्य माण्डूक्यकारिकाओं में यौक्तिक प्रकार से भी उद्घाटित हुआ है। तात्कालिक न्यायपद्धति के परिप्रेक्ष्य में ग्रंथ को अमूल्य माना जाता है पर दार्शनिक मर्यादाओं के उपेक्षक आलोचक इसके औपनिषदत्व पर शंका उठाते हैं। ब्रह्मविद्वरिष्ठ व्याख्याता ने अत्यन्त सरल भाषा में उपनिषद् व कारिकाओं के शांकरभाष्य का सरस व्याख्यान उपस्थित किया है जिससे ग्रंथ का पंक्तिशः अर्थ तो लगता ही है, गूढ आशय, ऊह-अपोह, आधुनिक शंकाओं के समाधान एवं मुमुक्षूपयोगी साधनानिर्देश भी प्रभूत उपलब्ध हो जाते हैं। प्रथम भाग में उपनिषत् सहित आगमप्रकरण की व्याख्या है। भूमिका में विधुशेखर भट्टाचार्य आदि के आक्षेपों का सप्रमाण निराकरण तथा उपपत्ति के उपयोग पर विशिष्ट प्रकाश डाला गया है।

## १४-गौडपादसार, भाग-२ (संस्कृत एवं हिन्दी)

### व्याख्याता : निरंजनपीठाधीश्वर आचार्य श्री स्वामी महेशानन्द गिरि

आकार : 20×26/8 पृष्ठ : 3+536 से 1089 मूल्य : 250.00

माण्डूक्यकारिका के वैतथ्य, अद्वैत एवं अलातशान्ति प्रकरणों की प्रत्येक कारिका का भाष्यानुसारी विस्तृत व्याख्यान इस द्वितीय भाग में उपलब्ध है। बोल-चाल की भाषा में इस गंभीरतम दुरूह ग्रंथरत्न का आशय यों प्रकट किया है कि शास्त्रज्ञ इसके सहारे आनंदगिरि आदि टीकाओं का अभिप्राय समझ लें एवं साधारण जिज्ञासु बिना बौद्धिक क्लेश के श्रवण-मनन सम्पन्न कर वह वेदान्त दृष्टि पा ले

जिससे वह अपना सारा जीवन साधनामय बना सके। भाष्यकार द्वारा दिखाई दिशा में व्याख्याता ने आधुनिक चिन्तनों का भी विश्लेषण कर अद्वैत की विजय-पताका फहराई है। विषय-सूची से ग्रंथप्रवेश सरल बनाया है।

## १५-नैष्कर्म्यसिद्धिः (संस्कृत एवं हिन्दी)

### श्रीचित्सुखाचार्यकृत भावतत्त्वप्रकाशिका सहित

### सानुवाद-सम्पादक : डॉ. श्री स्वामी प्रज्ञानानन्द सरस्वती (वेदान्ताचार्य, व्याकरणतीर्थ)

आकार : 23×36/8 पृष्ठ : 428+32 मूल्य : 200=00

श्रीसुरेश्वराचार्यविरचित नैष्कर्म्यसिद्धि 'अशेष-वेदान्त-सार-संग्रह-प्रकरण' है। समग्र वेदान्त दर्शन को गागर में सागर की तरह 423 श्लोकों में भर दिया है। प्रथम अध्याय में मोक्षविषय में पूर्वमीमांसा की स्थापनाओं का शास्त्र-युक्ति पूर्वक मार्मिक खण्डन है। महावाक्यार्थ सुनकर भी समझ क्यों नहीं आता? इसका उत्तर और समझने का उपाय द्वितीयाध्यायका विषय है। वाक्यों का व्याख्यान करने के लिये तीसरा अध्याय है। चौथे अध्याय में विशिष्ट स्पष्टीकरण सहित पूर्वोक्त विषय को संक्षेप में समझाया है।

इस आचार्यकृति पर विश्वविख्यात चित्सुखाचार्य द्वारा कृत भावतत्त्वप्रकाशिका टीका प्रथम बार मुद्रित हुई है। स्वामी प्रज्ञानानन्द सरस्वती ने टिप्पणी, विषयानुक्रम,श्लोकसूची आदि से ग्रंथ को अलंकृत किया है, अनुवाद द्वारा ग्रंथाशय को विस्तार से एवं सन्दर्भान्तरप्रदर्शन से जो स्पष्ट किया है उससे हिन्दी व्याख्या भी एक टीका बन पड़ी है जिससे हिंदी-वेत्ता ही नहीं संस्कृतज्ञ भी लाभ उठा सकते हैं।

## १६-केनोपनिषद्भाष्यद्वयम् (संस्कृत एवं हिन्दी)

### हिन्दी व्याख्या : श्री स्वामी स्वयंप्रकाश गिरि

आकार : 23×36/8 पृष्ठ : 352 मूल्य : 300.00

सामवेदीय केनोपनिषत् का माहात्म्य इसी से आकलित कर सकते हैं कि प्रातः स्मरणीय आचार्य ने उस पर दो भाष्यों की रचना की। यद्यपि दोनों भाष्य परस्पर पूरक हैं तथापि कुछ आलोचक उनमें विसंगति दिखाने का प्रयास करते हैं।एक अनुपम प्रयोग के रूप में इस संस्करण में दोनों भाष्यों को इस तरह संपादित किया है कि दोनों मिलकर एक ग्रंथ के रूप में सहजता से पढ़े समझे जा सकते हैं। यद्यपि अक्षराकार-भेद से दोनों भाष्य मुद्रित हैं तथापि उनके वाक्य-वाक्यांशों को एक-दूसरे में संग्रथित कर दिया हैं जिससे एकग्रंथता का प्रभाव मिलता है। उद्देश्य है कि भाष्यों में मतभेद नहीं है यह सुस्पष्ट हो तथा केनोपनिषत् का प्रतिभाष्यानुसारीके स्थान पर भाष्यानुसारी अर्थ व्यक्त हो जाये। शीर्षक देकर भाष्य को विभक्त किया गया है। भाष्य का अनुवाद तथा विस्तार में व्याख्यान है। परिशेषमें शंकरानंदी दीपिका दी गयी है।

## १७-आत्मपुराण-प्रथम भाग (संस्कृत एवं हिन्दी)

### श्री शंकरानन्द सरस्वती

### संस्कृत टीका : श्रीरामकृष्ण, हिन्दी व्याख्याता : श्री स्वामी दिव्यानन्द गिरि

आकार : 23×36/8 पृष्ठ : 444 मूल्य : 200.00

'उपनिषद्रत्न' कहलाने वाला आत्मपुराण प्रस्थानत्रयी के अनूठे व्याख्याता श्रीशंकरानंद स्वामी की ऐसी हृदयग्राही दिव्य कृति है कि इसके अवलोकन से बड़े-बड़े विद्वानों को भी लगता है कि अब तक उपनिषदों के रहस्यों से हम अनभिज्ञ ही रहे! सभी प्रधान उपनिषदों के

ब्रह्मविद्या-भाग को विविध प्रकारों से गुणोपसंहारपूर्वक अत्यंत रोचक ढंग से और पूर्ण विस्तार से सुस्पष्ट समझाया गया है। यह श्लोकमय टीका दर्शन के कठिनतम बिन्दुओं को खेल-खेल में समझा देती है। श्रीविश्वेश्वराश्रम के शिष्य श्रीरामकृष्ण पंडित ने 'सत्प्रसव' नामक टीका से इस वरिष्ठ ग्रंथ के प्रत्येक आयाम पर भरपूर प्रकाश डाल कर इसे सहजबोध्य बनाने की असीम कृपा की है। सुप्रतिष्ठित विद्वान् श्री स्वामी दिव्यानन्द गिरि जी ने टीकार्थ-समेत पुराण को हिन्दी में प्रस्तुत किया है व आवश्यक स्पष्टीकरणों से अपनी कृति को ऐसा तैयार किया है कि स्वयं अध्ययन करने वाले इसके अनुशीलन से ग्रंथ पर अधिकार पाने में सक्षम हो सकते हैं।

प्रथम भाग में ऐतरेयोपनिषत् तथा कौषीतकी उपनिषत् के इन्द्र-प्रतर्दन संवाद एवं गार्ग्य-अजातशत्रु संवाद के व्याख्यानरूप प्रथम तीन अध्याय प्रकाशित किये जा रहे हैं।

## १८-शिवाष्टोत्तरशतनाम (संस्कृत एवं हिन्दी)

### भास्करराय कृत शिवनामकल्पलतालवाल सहित

### हिन्दी व्याख्या : श्री स्वामी स्वयं प्रकाश गिरि जी

आकार : 23×36/16 पृष्ठ : 14+212 मूल्य : 60.00

शिवरहस्योक्त शिवाष्टोत्तरशतनाम धार्मिक महत्ता सहित अर्थगांभीर्य के लिए विदित है जिसमें यही पर्याप्त प्रमाण है कि भास्कर राय जैसे उद्भट विद्वान् ने इस पर कलम उठायी। उन्होंने प्रत्येक नाम की व्याख्या एक-एक पद्य में की है और हर पद्य नवीन छंद में रचित है। आगम-निगम-पुराण-तन्त्र-इतिहास-तीर्थक्षेत्रादि अनेक विविध विषयक ज्ञानों का यह आकर छन्दःशास्त्र की भी मूल्यवान् निधि हो गया है। हिन्दी व्याख्यान में नामक्रम पर विचार करते हुए पहले श्री स्वामी महेशानंदगिरि जी महाराज कृत संक्षिप्त टीका दी गयी है, फिर नामों के अभिप्राय समझाकर भास्कर राय कृत श्लोकों का अनुवाद और यथासंभव मूलप्रदर्शनपूर्वक पुराणादि के संदर्भ प्रदर्शित करते हुए श्लोकों में संकेतित विषयों पर विस्तृत चर्चा है। सभी छंदों का स्वरूपपरिचय करा दिया है।

## १९-वैदिक-सम्प्रदायान्तर्गता औपनिषददशशान्तयः (संस्कृत एवं हिन्दी)

### निरंजनपीठाधीश्वर श्री स्वामी महेशानन्द गिरि जी

आकार : 20×30/16 पृष्ठ : 6+75 मूल्य : 5=00

वेदानुयायियों, विशेषकर शाङ्कर सम्प्रदाय के अध्येताओं में पठन-पाठन के पूर्व व पश्चात् वेदोक्त दश शान्तिमंत्रों का पाठ करने की परम्परा रही है। सर्वसामान्य जन इनके अर्थ से अनभिज्ञ ही रहते हैं। अतः इस ग्रन्थ में 1. शन्नो मित्रः..........., 2. सह नाववतु.........., 3. यश्छन्दसां............., 4. अहं वृक्षस्य............., 5. पूर्णमदः.........., 6. आप्यायन्तु..........., 7. वाङ्मे मनसि............, 8. भद्रं नो............., 9. भद्रं कर्णेभिः............, 10. यो ब्रह्माणं.......... इन औपनिषद शान्तिमन्त्रों की अन्वयार्थसहित विस्तृत व्याख्या पूज्यपाद श्री स्वामी जी महाराज ने अध्यवसायियों के हितार्थ प्रस्तुत की हैं।

## 20-JĪVANA YAJÑA (English)

### Śrī Svāmī Maheśānanda Giri jī

Size : 20x30/16 Page : 13+155 Price : 30.00

Despite its materialistic tendency, the west all the same, deserves our praise for its inquisitiveness and questioning spirit. It looks towards the East, especially the ancient Indian lore if it is yet worthy applying its elixir to the ever-ailing, care-stricken feverish spirit of our age. And often it is shocked to see an astounding heap of argumentative, self-contradictory pantheistic literature. The tragedy is that often the message of our immortal Vedas is misinterpreted and misunderstood. The inquisitive mind is lost in the cobweb of the numerous layers of metaphysical tenets and principles and in absence of proper guidance, is destined to retreat bearing a contemptuous disregard

for this life-sustaining scripture. To nip this misunderstanding in the very bud, one has to strike at the very root of the problem. The Hindu system of devotion is in reality a study of symbols. It is through symbols we unlock our hearts and give expression to our sentiments. Without this primary understanding one will not do justice to this book, Śrī Śvāmī jī Mahārāja has in simple words and lucid style, unravelled very commendably the secrets of life and its mission. The appendix is an unforgettable essence of life' s poetry. It is worthy of transporting the reader in divine land of ecstacy where bliss alone reigns. Jīvana Yajña revitalises our life giving it a genuine, deathless meaning in its journey to the end.

## 21-LECTURES By ŚRĪ SVĀMĪ MAHEŚĀNANDA GIRI JĪ MAHAMANDALEŚVARA

| | | |
|---|---|---|
| i) | VEDANTA AND COMMUNAL HARMONY | : Rs. 50/- |
| ii) | " " MENTAL CULTURE | : " 50/- |
| iii) | " " MODERN SOCIETY | : " 50/- |
| iv) | " " INTEGRATION | : " 50/- |
| v) | " " ART OF LIVING | : " 50/- |
| vi) | " " PURPOSIVE LIFE | : " 50/- |
| vii) | " " UNITARY CONSCIOUSNESS | : " 50/- |

## २२-व्यक्तित्व का विकास (हिन्दी)

### निरंजनपीठाधीश्वर श्री स्वामी महेशानन्द गिरि जी

आकार : 23×36/16 पृष्ठ : 6+95 मूल्य : 30=00

जीवन दुर्लभ घटना है, जिसका प्रत्येक क्षण आनन्द की प्राप्ति के लिये है। आनन्द स्वातन्त्र्य में है। स्वतन्त्रता जीवन का आयाम है, पर बन गया है राजनीति का नारा! जीवन या तो उपार्जन का मन्त्र बन गया है या भारभूत बन गया है। ऐसे समय अपने जीवन के बारे में अनेक प्रश्न खड़े हो जाते हैं। व्यक्तित्व क्या है? विकास का दृष्टिकोण क्या हो? व्यक्ति कितना परतन्त्र है? स्वातन्त्र्य कैसे मिले? हमारे अन्दर कौन-सी शक्ति और सामर्थ्य निहित हैं। उनका उपयोग कर व्यक्तित्व का विकास कैसे करें?

ऐसे प्रश्नों का उत्तर पूज्यपाद स्वामी जी महाराज इस पुस्तिका में देते हैं। हम घिनौनी स्वच्छन्दता से हट कर निर्मल स्वतन्त्रता कैसे प्राप्त करें एवं अपने जीवन व राष्ट्र-जीवन को कैसे सफल बनावें इसका विमर्श ही सप्त सुमनों से सुरभित इस पुस्तिका का उद्देश्य है।

## २३-गीता प्रवेश (हिन्दी)

### निरंजनपीठाधीश्वर आचार्य श्री स्वामी महेशानन्द गिरि जी

आकार : 23×36/16 पृष्ठ : 12+230 मूल्य : 40.00

श्रीमद्भगवद्गीता का इस दृष्टि से विचार करना इस निबन्धावलि का प्रयोजन है कि किस प्रकार वह एक जीवित व्यवहारदर्शन के रूप में हमारे सामने आये एवं क्या वह आज प्रतिदिन के जीवन में मार्गदर्शन में सक्षम है या नहीं। परिचय, मानस, आचार, समाज, राजनीति, परलोक, अध्यात्म, देवधारणा, जीवन्मुक्ति, यज्ञ—इन दस विषयों पर शास्त्राधारित, गंभीर एवं सामयिक विश्लेषण उपस्थित किया गया है। गीता के अक्षरार्थ की अपेक्षा गीताकार के दृष्टिकोण से व्यापक विचार प्रस्तुत है जो चिन्तन और व्यवहार के धरातल पर उत्तम प्रेरक बन गया है।

## २४-कठोपनिषद्-१ (प्रथमाध्यायपर्यन्त) (संस्कृत एवं हिन्दी)

### निरंजनपीठाधीश्वर श्री स्वामी महेशानन्द गिरि जी

आकार : 23×36/16 पृष्ठ : 24+320 मूल्य : 60.00

कठोपनिषद् की शैली पर ही विश्वरत्न श्रीमद्भगवद्गीता की भित्ति स्थापित है। प्रवक्ता 'यम' व श्रोता 'नचिकेता' के प्रश्नोत्तर रूपी संवादों से दुर्ज्ञेय आत्मतत्त्व को सुगम्य शैली में समझाया गया है। हिन्दी एवं अन्य भाषाओं में विद्वानोंने इस पर स्वसामर्थ्य से सरल व्याख्याएँ प्रस्तुत की हैं परन्तु साङ्गोपाङ्ग विषय का उत्कृष्ट चिन्तन पूज्यपाद महाराजश्री की लेखनी की विशेषता है।

श्री शाङ्करभाष्य, आनन्दगिरि, गोपालेन्द्रटीका, शंकरानन्द, विद्यारण्य, नारायणादि की दीपिका के प्रदीप से उपनिषद् के गूढ रहस्यों को इस पुस्तक में प्रकाशत किया गया है। पदच्छेद, अन्वय अन्वयार्थ से विभूषित विस्तृत व्याख्या मुमुक्षुओं के लिए परम पाथेय है।

## २५-ज्ञान-साधना (हिन्दी)

### निरंजनपीठाधीश्वर आचार्य श्री स्वामी महेशानन्द गिरि

आकार : 23×36/16 पृष्ठ : 98 मूल्य : 40.00

अपनी जानकारी का वैचारिक विश्लेषण करने का सामर्थ्य मानव की सबसे महत्त्वपूर्ण संपत्ति है। ज्ञानों का संश्लेषण ही सारी प्रगति संभव करता है। अध्यात्म-उन्नति के लिये स्वयं जानने वाले को अपनी परीक्षा करनी पड़ेगी—मैं कौन हूँ? क्यों हूँ? इस परीक्षा का नतीजा ही ज्ञान है। उस तक पहुँचने के निश्चित कदम हैं, ढंग है। भगवद्गीता के तेरहवें अध्याय में ज्ञान के समग्र साधन गिनाये हैं। उन्हीं की प्रवचनात्मक व्याख्या यह पुस्तिका है। दस प्रवचनों में बीसों साधनों के स्वरूप का परिचय देकर उनके अभ्यास के व्यावहारिक तरीके स्पष्ट किये गये हैं ताकि साधक लाभ उठा सकें।

